बांटनेवाला, ( तिग्म-आयुधः ) तीक्ष्ण शस्त्रों को पास रखनेवाला, ( क्षिप्र-धन्वा ) धनुष्य को शीघ्र सज्ज करनेवाला ( समत्सु असाळ्हः ) युद्धों में शत्रु को असह्य होनेवाला ( साह्वान् ) शत्रु के हमले होने पर अपने स्थान को न छोडनेवाला यह वीर है।

सोमरस का सेवन करनेवाला वीर कैसा प्रभावी होता है, यह इस मंत्र में कहा है।

## शूर वीर।

**प्र सेनानीः शूरो अग्रे रथानां गव्यन्नेति हर्षते**
**अस्य सेना। भद्रान्कृण्वन्निन्द्रहवान् सखिभ्य**
**आ सोमो वस्त्रा रभसानि धत्ते ॥ (ऋ० ९।९६।१)**

( सेनानीः शूरः ) सेना चलानेवाला शूर वीर ( गव्यन् ) गौवों की प्राप्ति की इच्छा करके ( रथानां अग्रे प्र एति ) रथों के अग्रभाग में जाता है, तब ( अस्य सेना हर्षते ) इसकी सेना आनंदित होती है। ( सखिभ्यः ) अपने मित्रों के लिए ( भद्रान् कृण्वन् ) कल्याणकारक कर्म करता हुआ यह वीर ( रभसानि वस्त्राणि आ धत्ते ) पक्के रंगके वस्त्र धारण करता है।

जो वीर सेनाके आगे चलता है, उसपर सैनिक संतुष्ट रहते हैं। यह अपने लोगों को आनंद देता है और पक्के वस्त्र धारण करता है।

( अमहीयुरांगिरस । गायत्री )

**अया वीती परि स्रव यस्त इन्दो मदेष्वा।**
**अवाहन् नवतीर्नव ॥ ( ऋ० ९।६१।१ )**

हे सोम! तू इस तरह प्रवाहयुक्त ( परिस्रव ) हो। तेरे आनन्द से आनंदित होकर इन्द्रने असुरोंके ( नवती नव ) न्यानवे नगर तोड डाले ( अर्थात् असुरों के कीलों का नाश किया।

( असितः काश्यपः । गायत्री )

**पवमानो अभि स्पृधो विशो राजेव सीदसि।**
**यदीं ऋण्वन्ति वेधसः ( ऋ० ९।७।५ )**

'( पवमानः ) शुद्ध होनेवाला सोम ( विशः राजा इव ) प्रजाओं में जैसा राजा बैठता है, वैसा अपने ( स्पृधः ) स्पर्धा करनेवालों के ऊपर ( अभि सीदसि ) बैठता है, जब ( वेधसः ) ज्ञानी लोग ( ऋण्वन्ति ) उसे ऊपर लाते हैं।'

जिस तरह राजा उच्च स्थानपर विराजता है और अन्य लोग नीचे बैठते हैं, और शत्रुओं को भगाया जाता है, उस तरह सोम छाननी के ऊपर विराजता है और उस का रस नीचे जाता है।

( हिरण्यस्तूप आंगिरस । गायत्री )

**सना च सोम जेषि च पवमान महि श्रव ॥०॥ १**
**सना ज्योतिः सना स्वः विश्वा च सोम**
**सौभगा ॥ ० ॥ २**

**सना दक्षं उत क्रतुं अप सोम मृधो जहि ॥०**
**अथा नो वस्यसस्कृधि ॥ ३॥ ( ऋ० ९।४।१-३ )**

'हे सोम! हमारे लिए ( महिश्रवः ) बडा यश ( जेषि ) जय करके प्राप्त कराओ। हमें प्रकाश, आत्मबल, और ( विश्वा सौभगा ) सब प्रकार के सौभाग्य दो। तथा हमें ( दक्षं ) चातुर्य, ( क्रतु ) कर्तृत्व दो और ( मृधः अप जहि ) शत्रुओं का नाश कर हमें ( वस्यसः कृधि ) श्रेय से युक्त कर।

( अजीगर्तिः शुनःशेपः । गायत्री )

**एष विश्वानि वार्या शूरो यन्निव सत्वभिः।**
**पवमानः सिषासति ॥ ( ऋ० ९।३।४ )**

'( शूरः सत्वभि यन् इव ) वीर अपने सैनिकों के साथ शत्रुपर हमला करने के लिए जाने के समान यह ( पवमानः ) शुद्ध होनेवाला सोम ( विश्वानि वार्या ) सब स्वीकार करनेयोग्य धन ( सिषासति ) जीत कर प्राप्त करता है।

( मेधातिथिः काण्व । गायत्री। )

**गोषा इन्दो नृषा असि अश्वसा वाजसा उत।**
**आत्मा यज्ञस्य पूर्व्यः ॥ ( ऋ० ९।२।१० )**

'हे ( इन्दो ) सोम! तू ( पूर्व्यः यज्ञस्य आत्मा ) तू यज्ञ का पुरातन आत्मा है, वह तू ( गो-षा ) गौ देनेवाला, ( नृ-षा ) वीर पुरुष देनेवाला, ( अश्व-सा ) घोडे देनेवाला और ( वाज-सा ) अन्न अथवा बल देनेवाला है।'

## शत्रुनाश।

सोम राक्षसों, असुरों, द्वेषियों और शत्रुओं को दूर करता है, इस विषय में कहा है–

जहि विश्वा अप द्विषः। इन्दो ! ( ऋ ९ ८-७ )
' हे सोम ! तू सब द्वेषियों का नाश कर। '

पवमान ! विश्वा अप द्विषो जहि।
( ऋ. ९-१३-७ )

उप शिक्षापतस्थुषो भियसमा धेहि शत्रुषु।
पवमान विदा रयिम् ॥ ६ ॥
नि शत्रोः सोम वृष्ण्यं नि शुष्मं नि वयः तिर।
दूरे वा सतो अन्ति वा ॥७॥ ( ऋ. ९-१९ )

( अप-तस्थुषः ) जो दूर है, वे हमारे ( उपशिक्ष ) पास आ जाय, हमारे मित्र बने, शत्रुओं में ( भियस आ धेहि ) भय बढे, क्योंकि हे सोम ! तू ( रयि विद ) धन देनेवाला, विजय देनेवाला तू ही है। ( शत्रोः वृष्ण्यं ) शत्रु का बल घटाओ, (शुष्म नि) शत्रु सामर्थ्य नष्ट कर, ( वय नितिर ) शत्रु का आयु तथा उत्साह दूर कर, फिर वे शत्रु हम से दूर हों वा पास हो।

सोम पवित्रे अर्षति
निघ्नन् रक्षांसि देवयुः। ( ऋ. ९-१७-३; ९-५६-१ )

सोम (पवित्रे) छाननी पर पहुंचता है और ( रक्षांसि ) राक्षसों का ( निघ्नन् ) नाश करता है और ( देव-युः ) देवता के साथ सम्बन्ध जोडता है। तथा-

यत् ते शुष्मासः अस्थू रक्षो भिन्दन्तः अद्रिवः।
नुदस्व या परिस्पृधः। ( ऋ. ९-५३-१ )

जो सोम के ( शुष्मास ) बल है, वे ( रक्षः भिन्दन्तः ) राक्षसों का नाश करते हैं और ( परि-स्पृध ) स्पर्धा करनेवाले शत्रुओं को ( नुदस्व ) दूर भगाते हैं।

अपघ्नन् पवते मृधो अप सोमो अराव्णः।
( ऋ. ९-६१-२५ )

यह सोम ( मृधः ) शत्रुओं का और ( अ-राव्णः ) खानेवालों का, दूसरों को न देते हुए स्वयं भोगियों का नाश करता है।

वेति द्रुहो, रक्षसः पाति, जागृविः।
( ऋ. ९-७१-१ )

' द्रोही शत्रुओं को भगाता है और राक्षसों से रक्षा करता है, ऐसा प्रभाववान् जागृत सोम यह है।

सोमः सुषुतः परिस्रव अप अमीवा भवतु रक्षसा सह॥
( ऋ. ९-८५-१ )

' सोमरस निकाला है। यह ( अमीवा ) आमजन्य रोगबीज ( रक्षसा सह अप ) रोगकृमियों के साथ दूर करता है।

यहां ' रक्षस ' का अर्थ ' रोगबीजरूप सूक्ष्म कृमि ' यह निश्चित हुआ, क्योंकि ये राक्षस ( अमीवा ) आमसे उत्पन्न हुए रोगबीजों के साथ दूर होते है। इसलिये आमजन्य रोगबीज और रोगकृमिरूप राक्षस साथ रहनेवाले रोगोत्पादक सूक्ष्म बीज है।

रुजा दृळहा चित् रक्षस सदांसि।
( ऋ. ९९१-४ )

" राक्षसों के सुदृढ स्थानो का नाश कर " यह वर्णन चिकित्सा की दृष्टि से स्थायी रोगबीजों के नाश का भाव बताता है।

सनेमि कृध्यस्मदा रक्षसं कंचिदत्रिणम्।
अपादेवं द्वयुं अंहो युयोधि नः ( ऋ. ९।१०४-६ )
सनेमि त्वमस्मादां अदेवं कंचिदत्रिणम्।
साह्वां इन्दो परिवाधो अप द्वयुम् ॥
( ऋ. ९-१०५-६ )

( अत्रिण रक्षसं ) खानेवाले राक्षस अर्थात् रोगबीज को ( अ-देवं ) इंद्रियों के घातक ( द्वयु अंहः ) शत्रु की सहायक होनेवाले पापी को ( नः युयोधि ) हम से दूर कर। सोम यह सब करता है।

यहां ' अत्रिन् ' का अर्थ रुधिर अथवा मांस खानेवाले रोगबीजरूपी कृमि है, ' रक्षस् ' भी वैसे ही रोग बढानेवाले है, ( अ-देवं ) देव इद्रियां हैं, उन की क्षीणता करनेवाले रोगबीज हैं, ( अंहः ) पाप से होनेवाले रोगबीज है, ( द्वयुः ) दोनों घातक साधनों का समान प्रयोग करनेवाले रोगबीज हैं। इन का नाश सोमरस करता है।

( दृढच्युत. आगस्त्यः गायत्री )

विश्वा रूपाणि आविशन् पुनानः याति हर्यतः।
यत्र अमृतास आसते ॥ ( ऋ. ९-२५-४ )

यह सोम ( पुनानः ) छाना जाने के बाद अनेक रूपों में प्रविष्ट होता है, जहां अमर देव रहते हैं।

अमर देवताओं के अंश सब अवयवों और इन्द्रिय-स्थानों में रहते हैं। सोमरस पीने के बाद वह उन इंद्रियों में पहुंचता है और उनको उत्तेजित करता है। यही भाव निम्नलिखित मंत्र में है—

एष सूर्यमरोचयत् पवमानो विचर्षणिः।
विश्वा धामानि विश्ववित्॥ ( ९-२८-५ )

यह सोमरस विशेष स्फूर्ति देनेवाला है, उसने सूर्य को प्रकाशित किया और सब धामों को उत्तेजित किया है। देवों के जो जो स्थान-इंद्रियस्थान हमारे शरीर मे है, वहां जाकर यह उत्तेजना देता है। शरीर में सूर्य नेत्रस्थान में है। उसे इस की उत्तेजना मिलती है।

## सोमरस वज्र जैसा है।

आत् सोम इंद्रियो रसः वज्रः सहस्रसा भुवत्॥
( ऋ. ९-४७-३ )

यह सोमरस ( इंद्रियः ) इंद्र के लिये अथवा इंद्रियों की शक्ति बढाने के लिये है, यह सहस्र शक्तिवाले वज्र जैसा सामर्थ्य बढानेवाला है।

## कलावान् सोम।

नानानं वा उ नो धियो, वि व्रतानि जनानाम्।
तक्षा रिष्टं, रुतं भिषक्, ब्रह्मा सुन्वन्तं इच्छति०॥१
जरतीभिः ओषधीभिः पर्णेभिः शकुनानाम्।
कर्मारो अश्मभिः द्युभिः, हिरण्यवन्तं इच्छति० ॥२॥
कारुः अहं, ततो भिषक्, उपलप्रक्षिणी नना।
नानाधियो वसूयवो, अनु गा इव तस्थिम० ॥३॥
अश्वो वोळ्हा सुखं रथं, हसनां उपमन्त्रिणः।
शेपो रोमण्वन्तौ भेदौ, वार इन्मण्डूक इच्छति।
इन्द्राय इन्दो परिस्रव॥ ४॥ ( ऋ. ९-११२ )

( नः धियः नानानं ) हमारी बुद्धियां विविध हैं, तथा ( जनानां व्रतानि वि ) लोगों के कर्म भी विभिन्न हैं। ( तक्षा रिष्टं ) तरखाण साफ लकडी चाहता है, ( भिषक् रुतं ) वैद्य रोगी को ढूंढता है, ( ब्रह्मा सुन्वन्तं इच्छति ) याजक यज्ञकर्ता की इच्छा करता है॥१॥ ( जरतीभिः ओषधीभिः ) परिपक्क औषधियों के साथ वैद्य, ( शकुनानां पर्णेभिः ) पक्षियों के विविध रंगों के पंखों के साथ कारीगर, ( द्युभिः अश्मभिः कर्मारः ) चमकीले रत्नों के साथ सुनार ( हिरण्यवन्तं इच्छति ) धनिक को चाहता है॥२॥ मै स्वयं ( कारुः अहं ) कारीगर हूं, ( ततः भिषक् ) मेरा पिता वैद्य है, ( नना उपलप्रक्षिणी ) मेरी माता चक्की पीसती है, हम सब ( नानाधियः ) विविध प्रकार की बुद्धियों से युक्त हैं, पर सब ( वसूयवः ) धन कमाने के इच्छुक है, ( गाः इव अनुतस्थिम ) गौवों के समान अनुकूलता से इकट्ठे रहते है और अपने काम का अनुष्ठान करते है॥३॥ ( वोळ्हा अश्वः ) रथ खींचनेवाला घोडा ( सुखं रथं ) सुख से खींचा जानेवाला रथ चाहता है, ( उपमंत्रिण हसनां ) साथ काम करनेवाले हंसी खेल करना चाहते हैं, ( शेपः रोमण्वन्तौ भेदौ ) तरुण तरुणी को चाहता है, ( मण्डूकः वार इच्छति ) मेंडक जल चाहता है। हे ( सोम ) कलावान् पुरुष! ( इंद्राय ) परम ऐश्वर्यवान् के लिये ही ( परि स्रव ) चारों ओर से अपने कलारस का प्रवाह पहुचाओ।

'सोम, इन्दु' का पर्याय '**कलानिधि, कलावान्**' है। जो कलाओं से ( Arts & Crafts से ) युक्त होता है, वह कलावान् अर्थात् कारीगर कहलाता है। सोम का यह कलावान् ( Artist ) अर्थ यहां लेना चाहिये। हे इंदो, सोम=कलानिधे ) कारीगर! तू ( इन्द्राय ) इंद्र के लिये अर्थात् ( इदि परमैश्वर्ये ) परम ऐश्वर्यवान् के लिये उस परम धनी के उपयोग में आनेवाले पदार्थ निर्माण करने के हेतु से अपनी कला का प्रवाह ( परिस्रव ) प्रवाहित करो।

इस अर्थ को लेकर पूर्वोक्त चारों मंत्रों का अर्थ किया जाय, तो अर्थ की ठीक संगति लगती है। सब युरोपीयन पंडित लिखते हैं कि, यह मत्रभाग 'इन्द्रायेन्दो परिस्रव' यह इन चार मंत्रों में अप्रासंगिक है। देखिये—

The hymn appears to be an old popular song transformed into an address to soma, by attaching to each stanza a refrain which has no connection with the subject of the song. ( R. T. H. Griffith, RigVeda Vol. II, Page 380 )

इसी तरह मराठी अनुवादकर्ता श्री सिद्धेश्वरशास्त्री

चित्रावजीने भी यह मन्त्रभाग प्रसंगहीन है, ऐसा लिखा है। ये सब विद्वान इन चार मंत्रों के इस मन्त्रभाग को अप्रासंगिक कहते है। पर हमारा विश्वास है कि, 'सोम' के श्लेष अर्थ से यह मन्त्रभाग यहां सुसंगत है। तखाण, सुनार, लुहार, वैद्य, विद्वान्, तथा अन्यान्य लोग अपनी कारीगरी का प्रवाह ऐश्वर्यवान् के पास पहुंचा देवे।

जब 'कारीगर' ही सोम होगा, तो उसका सोमरस कारीगरी अथवा 'कुशलता' होगी, ब्रह्म जब सोम कहलायेगा, तब उसका सोमरस 'ब्रह्मज्ञान' होगा। जब वैद्य सोम होगा, तब उसका सोमरस 'चिकित्सा' होगा। इस तरह अन्यान्य श्लेषार्थों के विषय में जानना चाहिये।

आशा है कि, पाठक इस तरह इन सोमसूक्तो में जो अन्यान्य श्लेषादि अर्थ है, उनका विचार करे और ज्ञान प्राप्त करे।

## पुरातन पिता।

पवित्रवन्तः परिवाचं आसते पितैषां प्रत्नो अभिरक्षति व्रतम्। महः समुद्रं वरुणस्तिरो दधे धीरा इत् छेकुर्धरुणेष्वारभम्॥

( ऋ. ९।७३।३ )

( पवित्रवन्त वाचं परि आसते ) सोम को छाननेवाले स्तुति करते हुए बैठते है, इस समय ( एषां प्रत्नः पिता ) इनका पुरातन पिता ( व्रत अभिरक्षति ) यज्ञ की रक्षा करता है। ( वरुण ) वरुणने ( मह समुद्र तिरो दधे ) बडे अन्तरिक्षरूपी महासागर को ढांक दिया है, अर्थात् उसने सब आकाश व्याप लिया है, ( धीराः इत् शेकु ) बुद्धिमान् ज्ञानीहि समर्थ हुए और उन्हों ने ( धरुणेषु आरभं ) आधारों पर सोमरस छानने का कार्य किया है।

यज्ञ में ऋत्विज सोमरस छानते हैं, वेदमंत्रों से स्तुति होती रहती है। सर्वव्यापक ईश्वर की भक्ति चलती है। ऐसे समय सोमरस छाना जाकर तैयार होता है।

## प्रभु के गुप्त दूत।

सहस्रधारेऽव ते समस्वरन् दिवो नाके मधुजिह्वा असश्चतः। अस्य स्पशो न निमिषन्ति भूर्णय॰ पदे पदे पाशिनः सन्ति सेतव॥

( ऋ. ९।७३।४ )

( ते असश्चत. मधुजिह्वाः ) वे रस पृथक् होकर तथा मधुर बनकर ( सहस्रधारे अव समस्वरन् ) हजारों धाराओं द्वारा नाद करते हुए नीचे चूते थे। ( अस्य भूर्णयः स्पश ) इसके पार्थिव सेवक ( न निमिषन्ति ) कभी आंख बंद करके चुप नहीं रहते, प्रत्युत ( पदे पदे ) प्रतिपद में ( पाशिनः ) हाथ में पाश लिये ( सेतवः सन्ति ) मर्यादा बांधकर रहते है।

सोमरस की धाराएं छाननी के नीचे सहस्रों धाराओं से गिरती है। मानो ये परमेश्वर की मधुर जिह्वायें ही हैं। इसी प्रभु के हजारों गुप्त दूत हाथ में पाश लिये, दुष्टों को पकडने के लिये, आंख न बंद करते हुए चारों ओर पद-पद में खडे है, इन्होने अपनी मर्यादा निश्चित की है, उसके बाहर जो जाता है, उसे वे अपने पाशों से बांध देते हैं।

## तप का महत्त्व।

पवित्रं ते विततं ब्रह्मणस्पते प्रभुर्गात्राणि पर्येषि विश्वत। अतप्ततनूर्न तदामो अश्नुते शृतास इद् वहन्तस्तत् समासत॥ ( ऋ ९।८३।१ )

हे ( ब्रह्मणस्पते ) ज्ञान के स्वामिन्! ( ते पवित्र वितत ) तेरा पवित्रता का साधन फैला है। तू सब का ( प्रभु ) स्वामी, प्रभु, होकर ( गात्राणि विश्वत. परि एषि ) सब अवयवों, सब वस्तुओं में व्यापक होता है। ( अ-तप्त-तनू॰ ) जिसने तप नहीं किया, वे ( तत् आमः न अश्नुते ) उस सुख को प्राप्त नहीं कर सकते, पर ( शृतासः इत् ) जो परिपक्व हुए है, वे सत्पुरुष ( वहन्तः तत् ) उसे धारण करते हुए ( स आसत ) मिलकर बैठते है, अर्थात् वे ही आनन्द लाभ करते है।

प्रभु परमेश्वर सर्वत्र है, उसका पवित्रता का साधन सर्वत्र है। पर जो तप नहीं करते, वे उसे प्राप्त नहीं कर सकते, जो तप करके परिपक्व बनते हैं, वे उसको अच्छी तरह धारण करते हैं।

## त्रिभुवनों का अधिष्ठाता।

आ य तस्थौ भुवनान्यमर्त्यो विश्वानि सोमः परि तान्यर्षति।
कृण्वन् संचृतं विचृतं अभिष्टय इन्दुः सिषक्ति उषसं न सूर्य॥ ( ऋ. ९।८४।२ )

( य. सोम ) जो सोम ( विश्वानि भुवनानि ) सब भुवनों का (आ तस्थौ) अधिष्ठाता हुआ है, वह (अमर्त्यः) अमर सोम ( तानि परि अर्षति ) उन भुवनों के चारों ओर रहता है। यह प्रभु सब के ( आभिष्टये ) हित के लिये ( सचतं विचृतं कृण्वन् ) संयोग और वियोग करता है, वही जैसा सूर्य उषाके साथ आता है, वैसा वह भी सब के साथ रहता है।

यहां सर्वव्यापक प्रभुको सोम कहा है, क्योंकि जैसा इस सोमवल्ली के रस पीने से आनन्द प्राप्त होता है, उसी तरह प्रभुका भक्तिरस पीनेसे परम आनन्द प्राप्त होता है।

## देवों के गुह्य नाम।

हरिः सृजानः पथ्यां ऋतस्य इयर्ति वाचं अरितेव नावम्।
देवो देवानां गुह्यानि नामा आविष्कृणोति बर्हिषि प्रवाचे ॥ ( ऋ. ९-९५-२ )

( अरिता नाव इव ) मल्लाह नौका को चलाता है, वैसा (हरिः सृजान ) हरे रंग के पत्तोंवाला सोम (ऋतस्य पथ्यां ) सत्य के मार्ग को प्रेरित करनेवाले ( वाच इयर्ति ) सन्देशवाणी को चलाता है। यह देवो के सब गुप्त नामों को ( बर्हिषि प्रवाचे ) यज्ञ में प्रवक्ता के लिये ( आविष्कृणोति ) प्रकट करता है।

सोम से सोमयाग सिद्ध होता है, जो सत्यधर्म का प्रवर्तक है। देवों की गुह्य शक्तियां उन के नामों से प्रकट कर के वह सोम इस यज्ञद्वारा गुप्त ज्ञान का आविष्कार करता है।

## उन्नति की इच्छा।

अजीतये अहतये पवस्व स्वस्तये सर्वतातये बृहते। तदुशन्ति विश्व इमे सखायः तदहं वश्मि पवमान सोम ॥ ४ ॥ ( ऋ ९।९६ )

( अ-जीतये ) पराभव न होने के लिये अर्थात् विजय के लिये ( अ-हतये ) अमरपन के लिये, ( स्वस्तये ) कल्याण के लिये, ( सर्वतातये ) सर्वत्र फैलने के लिये ( बृहते ) महत्व के लिये ( इमे विश्वे सखायः ) ये सब मित्र ( उशन्ति ) इच्छा करते हैं, ( तत् अहं वश्मि ) मै भी यही चाहता हू।

सब लोग अपना विजय, अमरपन, कल्याण, विस्तार और महत्व चाहे। कभी इस के विपरीत, हीन अवस्था न चाहे।

## सहस्रों का नेता।

ऋषिमना य ऋषिकृत् स्वर्षाः सहस्रणीथः पदवीः कवीनाम्। तृतीयं धाम महिषः सिषासन् त्सोमो विराजं अनु राजति ष्टुप् ॥
( ऋ. ९-९६-१८ )

( ऋषि-मनाः ) ऋषि के समान मनवाला, ( ऋषिकृत् ) ऋषियों का निर्माण करनेवाला, ( स्वर्षा ) तेजस्वी ( सहस्र-नीथः ) हजारों का नेता, ( कवीनां पद-वी ) कवियों का मार्गदर्शक है, वह ( तृतीयं धाम सिषासन् ) तृतीय धाम में विराजने की इच्छा करता हुआ ( महिषः ) महनीय होकर वह सोमवीर ( विराजं अनुराजति ) विशेष तेजस्वी होने के लिये प्रकाशता है।

## सरलता, सत्य और श्रद्धा।

ऋतं वदन् ऋतद्युम्न सत्यं वदन् सत्यकर्मन्।
श्रद्धां वदन् सोम राजन् धात्रा सोम परिष्कृतः॥
( ऋ. ९-११३-४ )

हे ( ऋत-द्युम्न ) सत्य के तेज से युक्त ! तू सरल बोलता है, ( हे सत्य-कर्मन् ) सत्य कर्म करनेवाले ! तू सत्य बोलता है, हे सोम राजन् ! तू श्रद्धायुक्त भाषण करता है, हे सोम ! ( धात्रा ) धाताने तुझे ( परिष्कृतः ) सुसंस्कृत बनाया है।

इस मंत्रमें सरलता, सत्य और श्रद्धा का महत्व कहा है।

## यम का राज्य।

यत्र राजा वैवस्वतो यत्रावरोधनं दिवः।
यत्रामूर्यह्वतीरापः तत्र माममृतं कृधि ॥
( ऋ ९-११३-८ )

जहां विवस्वान का पुत्र ( यम ) राज्य करता है, जहां ( दिवः अवरोधनं ) द्युलोक का न दीखनेवाला स्थान है, जहां ये पानी के प्रवाह चलते है, वहां ( मां अमृतं कृधि ) मुझे अमर कर।

यत्रानुकामं चरणं त्रिनाके त्रिदिवे दिवः।
लोका यत्र ज्योतिष्मन्तः तत्र माममृतं कृधि ॥
( ऋ. ९।११३।९ )

( दिवः त्रिनाके त्रिदिवे ) द्युलोक के तीसरे विभाग में ( यत्र ) जहां ( अनुकामं चरणं ) इच्छा के अनुसार गमन किया जा सकता है, जहां ( ज्योतिष्मन्त. लोका॰ ) तेजस्वी लोक हैं, वहां मुझे अमर कर।

यत्र कामा निकामाश्च यत्र ब्रध्नस्य विष्टपम्।
स्वधा यत्र च तृप्तिश्च तत्र माममृतं कृधि ॥
यत्रानन्दाश्च मोदाश्च मुदः प्रमुद आसते।
कामस्य यत्राप्ताः कामाः तत्रमाममृतं कृधि ॥
( ऋ. ९।११३।१०-११ )

(यत्र) जहां (कामा निकामाः) सकाम कर्म करनेवाले और निष्काम कर्म करनेवाले, ( यत्र ब्रध्नस्य विष्टपं ) जहां मूल आधार का स्थान है, जहां ( स्वधा ) अपनी धारक शक्ति और अपनी तृप्ति प्रकट होती है, वहां मुझे अमर कर।

जहां आनन्द, उल्हास, हर्ष और प्रमोद होते हैं, जहां ( कामस्य कामाः आप्ताः ) वासना के भी सब काम सफल होते हैं, वहां मुझे अमर कर।

## अनेक सूर्य हैं।

सप्त दिशो नाना सूर्याः सप्त होतारो ऋत्विज॰।
देवा आदित्या ये सप्त तेभिः सोमाभि रक्ष नः।
( ऋ. ९।११४।२ )

( सप्त दिशः ) सातों दिशाओं में नाना सूर्य हैं, यज्ञ में सात ऋत्विज हैं, आदित्य देव भी सात हैं, हे सोम! तुम सब से हमारी रक्षा कर।

( प्रगाथो घौरः। त्रिष्टुप्। )

अपाम सोमं अमृता अभूम अगन्म ज्योति॰
अविदाम देवान्। किं नूनमस्मान् कृणवदरातिः
किमु धूर्ति॰ अमृत मर्त्यस्य॥ ( ऋ. ८।४८।३ )

( सोमं अपाम ) हमने सोमरस पीया है, ( अमृता अभूम ) हम अमर हुए हैं, ( ज्योतिः अगन्म ) हमने प्रकाश प्राप्त किया है, ( देवान् अविदाम ) हमने देवों को जान लिया है, अब ( अराति किं नु कृणवत् ) शत्रु हमारा क्या करेगा? (धूर्ति किं उ) धूर्त भी हमारा क्या करेगा?

## सोमकी कथाएँ।

सोम के संबंध में कुछ कथाएँ नीचे बानगी के तौरपर दी जाती हैं-

### ( १ ) सोम का क्षय से पीडित होना।

तैत्तिरीय संहिता में निम्नलिखित प्रकार यह कथा दीखती है-

प्रजापतेस्त्रयस्त्रिंशद् दुहितर आसन्, ताः सोमाय राज्ञेऽददात्, तासां रोहिणीमुपैत्, ता ईर्ष्यन्तीः पुनरगच्छन्, ता अन्वैत्, ता पुनर-याचत, ता अस्मै न पुनरदात्, सोऽब्रवीत्, ऋतममीष्व यथा समवच्छ, उपैष्यामि, अथ ते पुनः दास्यामि इति, स ऋतमामीत्, ता अस्मै पुनरदात्, तासां रोहिणीमेवोपैत्, तं यक्ष्म आर्च्छत्, राजानं यक्ष्म आरदिति, तद्राजयक्ष्म-स्य जन्म। . वरं वृणामहै, समावच्छ एव न उपाय इति, तस्मा एतमादित्यं चरुं निरवपन् तेनैवैनं पापात् स्रामादमुञ्चन्० ।(तै० सं० २।३.५)

प्रजापति की तैतीस कन्याओं का ब्याह सोमराजा से निष्पन्न हुआ, पर सोम रोहिणी से अधिक प्रेम करने लगे, जिस के फलस्वरूप अन्य बहनें क्रुद्ध हो, पिता के निकट चली गयीं। जब सोम शपथ खा चुका कि, मैं अब सब पर समान रूप से प्रेम करूंगा, तभी प्रजापति ने उन्हें सोमके निकट लौट जाने दिया। सोम का स्वभाव ज्यों का त्यों रहा और अतिविषयलंपटता के कारण राजयक्ष्मा नामक दुर्धर रोग से वह पीडित हो गया। अब सोम अन्य स्त्रियों से क्षमा की याचना करने लगा। उन्हों ने उसे प्रणबद्ध करा के रोग हटाने के लिए आदित्य को आहुतियाँ दे दीं जिस पर आदित्य ने उसे रोगमुक्त कर दिया।

### ( २ ) शंड, मर्क एवं सोम।

बृहस्पतिर्देवानां पुरोहित आसीत्, शण्डामर्कौ असुराणां, ब्रह्मण्वन्तो देवा आसन्, ब्रह्मण्वन्तो असुराः, ते अन्योन्यं नाशक्नुवन्नभिभवितुं, ते देवाः शण्डामर्कावुपामन्त्रयन्त, तावब्रूतां, वरं वृणावहै, ग्रहावेव नावत्रापि गृह्येतामिति, ताभ्यामेतौ शुक्रामन्थिनौ अगृह्णन्, ततो देवा अभवन् पराऽसुरा॥ ( तै सं. ६।४।१० )

जिस प्रकार देवताओं के बृहस्पति उसी प्रकार असुरों के बुद्धिमान् पुरोहित शंड एवं मर्क नामक थे। जब दोनों दलों मे एक भी परास्त न हो रहा था, तो देवताओं ने

सोम का प्रलोभन देकर शड तथा मर्क को अपने दल में मिला लिया। अब असुरों की हार हुई। आगे चलकर जब देवों ने यज्ञ का प्रारम्भ किया, तब पूर्ववचनानुसार शुक्र तथा मांथी नामक बर्तनों में रखा हुआ सोमरस पीने को मिलेगा, इस आशा से शट तथा मर्क उस यज्ञ भूमि में आ उपस्थित हुए। पर जो देव उन विश्वासघातियों को प्रवेश देने के विरुद्ध थे, उन्हों ने दोनों को अपमानित कर वहाँ से हटाया। ( तै स ६-४-१० )

## ( ३ ) सावित्री का सोम से ब्याह।

सोम को पैदा कर चुकने पर प्रजापति ने तीनों वेदों का सृजन किया, पर सोमने वे वेद अपनी हथेलीमें ढक दिये। प्रजापति की दुहिता सावित्री चाहती थी कि, सोम उसका पति बने। पर सोम श्रद्धानामक प्रजापति की अन्य कन्या पर मुग्ध हुआ। अपने पिता के निकट चले जाकर सावित्री ने सोम से पाणिग्रहण करने की अपनी अभिलाषा व्यक्त कर दी। प्रजापति भली भाँति जानते थे कि, सोम किस पर आसक्त है। अतः उसने वशीकरणप्रयोग करने की इच्छा से स्थागरवनस्पति के सौरभपूर्ण चूर्ण को अभिमन्त्रित कर उसके माथे पर तिलक के रूप में अंकित किया। सावित्री के सोम के निकट चले जाने पर उसे देख कर सोम मंत्रमुग्ध हो, उससे चाटुकारिता की बातें करने लगा। सोम के सच्चे प्रेम की ठीक ठीक जाँच करवाने के हेतु उसने सोम से कहा कि, यदि वह एकनिष्ठ रहेगा और अपनी मुष्टि में छिपायी वस्तु को उसे साफ साफ बतलायेगा, तो ही वह उसके निकट आयेगी। सोम प्रेम मे पागल बन चुका था, इसलिए ये सारी बातें उसने चुपचाप मान लीं और अपने हाथ में विद्यमान तीनों वेद सहर्ष उसे प्रदान किये। दोनों का विवाह पूर्ण हुआ और वे सुखपूर्वक जीवन बिताने लगे। जो स्त्रियाँ चतुर हों, उनकी दशा सावित्री जैसे हुआ करती है। ( तै. ब्राह्मण २-३-११ )

## ( ४ ) गायत्री सोम लायी थी।

**सोमो वै राजा गन्धर्वेषु आसीत्, तं देवाश्च ऋषयश्चाभ्यध्यायन्, कथमयमस्मान्त्सोमो राजागच्छेदिति ? सा वागब्रवीत्, स्त्रीकामा वै गंधर्वा, मयैव स्त्रीभूतया पणध्वमिति। नेति देवा अब्रुवन्, कथं वयं त्वदृते स्यामेति ? सात्रवीत्क्रीणीतैव, यर्हि वाव वो मयार्थो भविता, तर्ह्येव वोऽहं पुनरागन्तास्मीति, तथेति। गन्धर्वेषु हि तर्हि वाग्भवति.... ०॥**

( ऐ ब्रा १।२७ )

सभी देवता तथा ऋषि आदि सोचने लगे कि, किस भाँति सोम अपने यज्ञमें उपस्थित किया जाय, क्योंकि वह गन्धर्वों में रहता था। सोमरस पाने के लिए देवता अत्यधिक लालायित हो उठे थे, अतः वे खूब प्रयत्न करने लगे। उन्हें विदित हुआ कि गन्धर्व नारियों को बहुत चाहते हैं। उन्होने वाणी को गन्धर्वों के निकट भेज दिया। वह गायत्रीसदृश छन्दों के रूप में पहुँचकर और पंछी का रूप धारण कर वहाँ से सोम लायी। श्येनपंछी पैर में रख सोम लाया आदि कथाएँ, इसी तरह की है। अत सोमाहरणविषयक सूक्तों को सौपर्णसूक्त कहने की प्रणाली है। ( ऐतरेय ब्रा० १.२७;३ २५,२-२५;१.१२ )

## ( ५ ) सोम के लिए घुडदौड।

**देवा वै सोमस्य राज्ञोऽग्रपेये न समपादयन्, अहं प्रथमः पिबेयं, अहं प्रथमः पिबेयं, इत्येवाकामयन्त। ते संपादयन्तोऽब्रुवन्, हन्ताजिमयाम, स यो न उज्जेष्यति, स प्रथमः सोमस्य पास्यतीति, तथेति। त आजिमयुः, तेषामाजिं यतामभिसृष्टानां वायुर्मुखं प्रथमः प्रत्यपद्यत, अथेन्द्रो,ऽथ मित्रावरुणावश्विनौ। सो वेदिन्द्रो वायुमुद्वेजयतीति, तमनुपरापतत्, ... .. ते एषामेते यथोजितं भक्षा इन्द्रवाय्योः प्रथमोऽथ मित्रावरुणयोरथाश्विनो स एष इन्द्रतुरीयो ग्रहो गृह्यते०**

( ऐ० ब्रा० २।२५ )

एक समय यज्ञमें सोमरसके सेवनार्थ देवतागणमें प्रतिद्वन्द्विता होने लगी। उन्होंने ठान लिया कि, घुडदौड में जिसे सफलता मिलेगी, वही सोमपान करे। अन्तमें इन्द्र एवं वायु प्रथम श्रेणीमें आये, पश्चात् मित्रावरुण इत्यादि वर्णन है। ईशान्य दिशा सोमापहरण के लिए अच्छी, क्योंकि उसी दिशा में देवतागण असुरोंपर विजयी हुआ।

( ऐ० ब्रा० २-२५ )

## ( ६ ) विश्वन्तर का सोमयज्ञ।

ऐतरेय ब्राह्मण में ( ३५-३७ ) सोम के बारेमें एक

चमत्कृतिजनक कथा है, जिसमें चार वर्णोंके लिए चार विभिन्न सोमों का प्रतिपादन किया है। संक्षेप में वह यों है-

विश्वंतरो ह सौषद्मनः श्यापर्णान् परिचक्षाणो विश्यापर्णं यज्ञमाजन्हे, तद्धानुबुध्य श्यापर्णास्तं यज्ञमाजग्मुस्ते ह तदन्तर्वेद्यासां चक्रिरे। तान्ह दृष्ट्वोवाच, पापस्य वा इमे कर्मणः कर्तार आसतेऽपूतायै वाचो वदितारो यच्छ्यापर्णा इमानुत्थापयतेमे मेऽन्तर्वेदिमासिषतेति, तथेति, तानुत्थापयांचक्रुस्ते होथाप्यमाना रुरुविरे; ये तेभ्यो भूतवीरेभ्य .. कश्चित्सोऽस्माकास्ति वीरो य इमं सोमपीथमभिजेष्यतीति, अयमहमस्मि वो वीर इति होवाच रामो भार्गवेयो तेषां होत्तिष्ठतामुवाचापि नु राजन्नित्थं विदं वेदेरुत्थापयन्तीति यस्त्वं कथं वेत्थ ब्रह्मबन्धविति ॥

यत्रेन्द्रं देवताः पर्यवृञ्जन् .. तत्रेन्द्रः सोमपीथेन व्याध्यत, इन्द्रस्यानु क्षत्रं सोमपीथेन व्यार्धत.. तद्व्यृद्धमेवाद्यापि क्षत्रं सोमपीथेन, स यस्तं भक्षं विद्याद्यः क्षत्रस्य सोमपीथेन व्युद्धस्य, येन क्षत्रं समृध्यते, कथं तं वेदेरुत्थापयन्तीति, वेत्थ ब्राह्मण त्वं तं भक्षाम्। वेद्हीति तं वै नो ब्राह्मण ब्रूहीति तस्मै वै ते राजन्निति होवाच। यदि सोमं ब्राह्मणानां स भक्षो ब्राह्मणांस्तेन भक्षेण जिन्विष्यसि ब्राह्मणकल्पस्ते प्रजायामाजनिष्यत आदाय्यापाय्यावसायी यथाकामप्रयाप्यो यदा वै क्षत्रियाय पापं भवति.. ईश्वरो हास्माद्वितीयो वा

अथ यदि दधि वैश्यानां स भक्षो वैश्यांस्तेन भक्षेण जिन्विष्यसि, . यद्यपः शूद्राणां स भक्षः शूद्रांस्तेन भक्षेण जिन्विष्यसि... अथास्यैष स्वो भक्षो न्यग्रोधस्यावरोधाश्च फलानि चौदुम्बराण्याश्वत्थानि... श्यापर्ण उ मे यज्ञ इति एतमु हैव प्रोवाच ॥

( ऐ० ब्रा० ७।२७-३४ )

यज्ञमें श्यापर्णों की ओर ध्यान न देकर विश्वन्तरने विश्यापर्णों को बुलवाया, पर यज्ञ का समाचार पाकर श्यापर्ण भी अनाहूत होते हुए भी वहाँ जा बैठे। जब नरेश उन्हें हटाने लगा, तो खलबली मचने लगी। श्यापर्ण ने प्रश्न उठाया, क्या कोई उनमें शूर वीर नहीं, जो राजाको अपने अधीन कर लेगा। राम भार्गवेय नामक एक नवयुवक आगे बढकर राजा से पूछने लगा-

" क्या तू मुझ जैसे ज्ञानी का भी तिरस्कार करता है?

" अरे पागल! भला तू क्या जानता है?

" लेकिन क्या तू सुननेयोग्य दशा में है?

" सुननेयोग्य कौनसी बात तुम्हारे समीप है?

" बिना सुने कैसे वह समझ में आयेगी?

" क्या तू जानता है, इन्द्र को सोम देना निषिद्ध हुआ है?

" नहींजी। इन्द्र को सोम देना क्यों रोक दिया?

" उसने पॉच अपराध किये हैं इसलिए।

" यदि इन्द्रको सोम नहीं, तो उसके अनुयायी-क्षत्रियोंको वह कैसे भला मिल सकता है?

" हाँ, बिलकुल ठीक। अब आगे किसी को सोम नहीं।

" पर इन्द्र जैसा वीर बिना सोम पिये कैसे रहेगा? वह यज्ञ में बलात् घुसकर सोम पी जाता है।

" महाराज! हम क्षत्रिय भला उस योग्यता को क्या जाने?

" पर बिना सोम के क्षत्रियों को स्फूर्ति कैसे आयेगी?

" क्षत्रियों के बल को बढानेवाला सोम मुझे विदित है।

" कहिए श्रीमन्! हम क्षत्रियों का उद्धार कीजिए।

" सोमवल्ली केवल ब्राह्मणों के उपयोग के लिए ही है। यदि तुम सोमवल्ली का उपयोग करने लगोगे, तो तुम्हारी प्रजा ब्राह्मणों के समान दानप्रतिग्रह लेनेवाली, घूमनेवाली, गरीब तथा युद्धकार्य के लिए अत्यंत निरुपयुक्त बन जायगी।

" फिर क्षत्रियों का बडप्पन अक्षुण्ण कैसे रहेगा?

" वैश्यों का सोम दधि है। उसे खाने से क्या वैश्य जैसी सन्तान होगी?

" इस भाँति दुर्बलता, परमात्मा करे, हमारी संतान को कभी न आ जाय।

" शूद्र जाति के लिए जल ही सोम है। उस का उपयोग करनेपर दासमनोवृत्ति एवं चाटुकारिता से पूर्ण

प्रजा का उत्पादन होगा।

" छी छी । ऐसा पतन हमारा कभी न होवे!!!

" यदि सच्चा क्षत्रिय उत्पन्न हो, ससारपर उसे अपनी धाक जमाकर बैठानी हो, तो बडकी शाखाएं, औदुंबर, पिप्पल या प्लक्ष पेडों से यज्ञ किया जाय। आया समझ में?

" महाराज! यह कहकर आपने क्षत्रियजातिपर बडा भारी उपकार किया है। अब आप श्यापर्णसहित मेरे यज्ञ में आ जाएँ और उसे यथावत् पूरा कर लेवें।

पश्चात् श्यापर्ण यज्ञ में आए और उन्होंने यज्ञकी पूर्णता निष्पन्न कर दी।

इस कथा से भी सोम के बारे में उस समय क्या दशा थी, इसपर अच्छा प्रकाश पडता है।

## सोम की कथाओं का मनन।

ऊपर सोम की छः कथाएं दी है। पर ये सब सोम-वल्ली की नहीं हैं। पहिली कथा सोम की अर्थात् चन्द्रमा की है। यह एक लाक्षणिक कथा है। बहु स्त्रीसेवन से क्षयरोग होने की सम्भावना होती है। इत्यादि भाव इस कथा से मिलता है। सूर्यप्रकाश क्षयरोग का निवारण करता है, यह भी इस मे तात्पर्य है। अर्थात् यह कथा सोमवल्ली की नहीं है।

दूसरी ' शण्ड-मर्क ' की कथा है। असुरों में जब तक ब्रह्मविद्या थी, ( ब्रह्मण्वन्तः ) तबतक वे परास्त नहीं हुए, जब असुरोंने ब्रह्मविद्या-वेदविद्या का त्याग किया, यज्ञ करना छोड दिया, तब देवोंने असुरों को परास्त किया। इस से ब्रह्मविद्या, वेदविद्या, यज्ञविद्या, और सोमविद्या से विजय प्राप्त हो सकता है, यह सिद्ध किया है।

इन विद्याओं में विजय की बाते हैं, इनको यथावत् जानने से और योग्य अनुष्ठान से विजय प्राप्त हो सकता है। विजय के इच्छुक इस का अवश्य विचार करें।

तीसरी कथा सावित्री के विवाह की है। सावित्री सविता की पुत्री सोम से अर्थात् चन्द्रमा से ब्याही है। यह सूर्यासावित्री के विवाह का कथाभाग ऋ० १०।८५ और अथर्व. १४।१ में है। पर इसमें और इस तै० ब्रा० की कथा में थोडासा हेरफेर है। वास्तव में यह कथा केवल रूपकात्मक है। प्रेमपूर्वक विवाह किस तरह करना चाहिये, इस का उपदेश इस कथा से मिलता है। यह सोम चन्द्रमा है और इस सोम का सोम-औषधि से कोई सम्बन्ध नहीं है।

चतुर्थ कथा गायत्री सोम लायी, यह है। यहां गायत्री छंद के मंत्र सोमको यज्ञशाला में लाने के समय पढे जाते हैं, इस विधि पर यह कथा रची है। यत्न कर के धार्मिक इष्ट की प्राप्ति करनी चाहिये, यही उपदेश इस कथा से मिलता है।

पांचवी कथा घुडदौड में प्रथम आनेवालों को सोम पीने के लिये दिया जाता है। इस भाव की है। बडे परिश्रम होने पर पीनेयोग्य सोमपान है, यह इस से सिद्ध होता है। श्रमपरिहार करनेवाला पेय सोमपान है।

छठी कथा में क्षत्रियों की उन्नति का विचार किया है। ब्राह्मणों जैसे नरम मनवाले क्षत्रिय न हों, प्रत्युत क्षत्रिय वीरवृत्तिवाले स्वराज्य बढानेवाले बनें। यह इस कथा का आशय स्पष्ट है। सोमपान ऐसे क्षत्रिय करें कि, जो वीर क्षत्रिय है। उक्त कथाओंमें इससे अधिक कुछ उपदेश होंगे, तो उस का आविष्कार खोजपूर्वक करना चाहिये। सोमसावित्री के विवाह का मूल वेद में हमें मिला है। अन्य कथाओं का मूल वेद के मंत्रभाग में कहां है और उस का वहां आशय क्या, यह देखना चाहिये। अन्य कथाओं का मूल संहिता के मंत्रों में आवश्य होगा, ऐसा हमारा ख्याल है। यह एक खोज करनेयोग्य विषय है।

## आगे का कर्तव्य।

सोम के विषय में ये सहिता के मंत्र हमने पाठकों के सामने रखे हैं। भूमिका में कुछ वक्तव्य जो इस समय रखनेयोग्य प्रतीत हुआ, वह इस लेखद्वारा पाठकों के सन्मुख रख दिया है।

मत्रों के अर्थों की परिपूर्ण संगति लगाने के बाद और जो वक्तव्य होगा, वह विस्तारपूर्वक पाठकों के सन्मुख रखा जायगा। वेदका विषय बहुत ही खोज होनेके बाद सुव्यवस्था से पाठकों के सन्मुख प्रकट होगा, तब तक जितना व्यक्त हो रहा है, उतना ही हम प्रकट कर रहे है।

यहां जो वेदविद्या के विषय में प्रेम रखते है, उन पर एक बडी भारी जिम्मेवारी है, वह यह है कि, वे एक ४।५ औषधिविद्याविशारद विद्वानों का मण्डल कायम करें कि, जो सोम की खोज करें। यह खोज घर में बैठते हुए नहीं हो सकती है। इस के लिये कई वर्ष हिमालय में गुजारने होंगे। मूंजवान् आदि पर्वतशिखरों पर जाकर सुश्रुत में

कहे चिन्हों से युक्त २४ प्रकार के सोम का पता लगाना चाहिये। कई क्षुद्र सोम तो अन्य पर्वतों पर भी मिल सकते हैं। जो मुख्य और श्रेष्ठ सोम है, वह हिमालय की ऊंची से ऊंची चोटीपर प्राप्त होगा। इस कार्य के लिये सहस्रों रु० का व्यय हो जाय, तो कोई अधिक नहीं है। हमने इस व्यय का अदाजा लगाया नहीं है, पर पांच औषधिशास्त्रज्ञ अच्छे उत्साही पुरुष पांच वर्ष खोज करते रहे और अविरत परिश्रम करते रहे, तो दस हजार रु. से कम व्यय नहीं होगा। सभव है कि, प्रथम वर्ष ही इस औषधि का पता लगे और अधिक व्यय करना न पडे। पर करना पडे तो उस व्यय के प्रबध का विचार पहिले से ही करके रखना चाहिये।

वेद की मुख्य वस्तु ' **सोम औषधि** ' है। यह शत-पथ, ऐतरेय के समय से दुष्प्राप्य हुई थी। तब से इतने राजा, महाराजा सनातनधर्म में हुए, पर किसी ने दस-बीस हजार रु. इस खोज के लिये खर्च नहीं किये। इस समय बडे बडे धुरंधर वैद्य भारत में विद्यमान है, वे आर्य-वैद्यक के औषध बनाते और लाखों रु. कमाते भी है। पर आर्यवैद्यक में जो जीवनीय औषध है, उनमें से बहुत से औषध दुष्प्राप्य मानकर ही वे च्यवनप्राश आदि पाक बनाते हैं और भोले लोग उन का सेवन करते है। पर सामूहिक रूप से उक्त औषधियों को प्राप्त करने का यत्न ये वैद्य नहीं करते। यदि करेंगे, तो हिमालय उक्त औषधियां उनको अवश्य प्रदान करेगा।

सोम औषधि के कई प्रकार है। सुश्रुत ने तो २४ प्रकार के सोम बताये है। पत्तों का रस और कंद का रस या दुग्ध लेने की विधि ऊपर बताई है। सोमरस में सुवर्ण का वर्ख या बारीक चूर्ण जो रस के साथ मिल सकता है, सेवन करने की विधि पूर्वस्थान में बताई है। सोम कूटनेके समय कूटनीके नीचे लोहेकी कूटनी पर सोने का आवरण होना चाहिये, ऐसा प्रतीत होता है। यह विधि अन्वेष्टव्य है, पर इतनी बात सत्य है कि, सोमरस के साथ अल्प अंश से सुवर्ण का सेवन होता था।

सोम के कन्द का रस निकालने के लिये सोने की सुई लेनी है और उस से कन्द में सुराख निकाल कर वह दूध या रस सुवर्ण के पात्र में लेने का है। यह दूध के साथ तथा शहद के साथ सेवन करना होता है। यहां सुवर्ण का प्रयोग विशेष महत्व का है। निरर्थक नहीं।

यह सोमरस दीर्घायु, बल, आरोग्य, ओज, उत्साह, रोगदूरीकरण की शक्ति, वीर्यवृद्धि, शुक्र-शोणित वृद्धि करके नवजीवन देनेवाला है। वेद जो कई नई बातें बताता है, उनमें से सोम औषधि का स्थान बडा प्रमुख है। इस सोम पर इतना बडा काव्य वेद में मिलता है, वेदमंत्रों की पूर्ण सख्या के करीब दसवा भाग अकेले सोमदेवता के लिये वेद में रखा है। वेद की दृष्टि से इस का इतना महत्व है। अत. इस औषधि की खोज होना अत्यत आवश्यक है।

इस खोज के लिये जो भी धन लगे, वैदिकधर्मियों को लगाना चाहिये और सोम वनस्पति की प्राप्ति अवश्य करनी चाहिये। हिमालयमें तथा जहां जहां सोम मिलता है, ऐसा आर्षग्रथोंमें लिखा है, वहां जाकर खोज करनेसे पांच-दस वर्षोंके यत्नसे निःसंदेह यह औषधि प्राप्त होगी।

इस समय जर्मनों ने तथा अन्यान्य खोजकर्ताओं ने एक प्रकार की सोम करके वनस्पति प्राप्त की है और वह सैकडों मन प्रतिवर्ष हिमालय से युरोप में जाती भी है। इसका सत् निकाल कर वह बाजारों में बहुत ही मूल्य से बिकता है। इस विषय में हम चाहते है कि, निश्चित रूप से हमे ज्ञान हो, पर इस समय वह हमें नहीं मिल सकता, जब उस ज्ञान की प्राप्ति होनेयोग्य समय आवेगा, उस समय हम इस संबंध का संपूर्ण ज्ञान पाठकोंके सम्मुख रखेंगे। यह यूरोप में भेजी जानेवाली वनस्पति काश्मीर से लेकर ब्रह्मदेश तक व्यापनेवाले हिमालय की चोटी से प्राप्त होती है और इसका गुण भी नवतारुण्य देना है, अर्थात् जीवनीय गुण इसमें है।

यदि युरोपीयन लोग ऐसी वनस्पतियों की खोज हिमालय में कर सकते हैं, तो वेद को अपना धर्मग्रंथ माननेवाले भारतीय विद्वान् क्यों नहीं कर सकते? यह उत्तरदायित्व भारतीयों पर है, इतना पाठकों से निवेदन करके इस भूमिका की समाप्ति करते हैं।

औंध, ( जि. सातारा ) निवेदनकर्ता

ता २२।७।४२. **श्रीपाद दामोदर सातवलेकर,**

अध्यक्ष– स्वाध्याय–मडल, **औंध**

# सोम-देवता का परिचय।



## सोम-देवता के मंत्र।

# सोमदेवता–मंत्रों की ऋषिसूची।

मधुच्छंदा वैश्वामित्रः। १-१०।
रेणुर्वैश्वामित्र। ६२०-२९। ऋषभो वैश्वामित्रः। ६३०-३८।
प्रजापतिर्वैश्वामित्रो वाच्यो वा। ९५६-५९।
विश्वामित्रो गाथिनः। ५८०-८२; ११२४-२६।
विश्वामित्र-जमदग्नी। १२३९। मेधातिथिः काण्वः। ११-२०।
मेध्यातिथिः काण्वः। २९०-३०७।
कण्वो घौरः। ८२३-२७; १०९८-११००।
प्रगाथो घौर काण्व। ११३५ ४९। प्रस्कण्वः काण्व ८२८-३२।
पर्वतनारदौ काण्वौ। ९७४-८५।
शुनःशेप आजीगर्तिः, कृत्रिमो वैश्वामित्रो देवरातः। २१-३०।
हिरण्यस्तूप आंगिरस। ३१ ४०। ६१०-१९।
नृमेध आंगिरसः। २०६-११; २१८-२३।
प्रियमेध आंगिरस। २१२-१७। बिंदुरांगिरसः। २२४-२९।
प्रभूवसुरांगिरसः। २५४-६५। रहूगण आंगिरस। २६६-७७।
बृहन्मतिरांगिरसः। २७८-८९। अयास्य आंगिरसः ३०८-३२५।
उचथ्य आंगिरसः। ३४१-५५। अमहीयुरांगिरसः। ३८८-४१७।
पवित्र आंगिरसः। ५८९-९९, ६४८ ५६; ७०६-१०।
हरिमंत आंगिरस। ६३९-४७। कुत्स आंगिरसः। ९०१-१४।
उरुरांगिरसः। १०२९-३०। ऊर्ध्वसद्मा आंगिरसः। १०३३-३४।
कृतयशा आंगिरसः। १०३५-३६। शिशुरांगिरसः। १०७९-८९।
गृत्समद आंगिरसः। १२१७-२२।
असित काश्यपो देवलो वा। ४१-१९३।
दृळ्हच्युत आगस्त्यः। १९४-९९।
इध्मवाहो दार्ढच्युत। २००-२०५।
गोतमो राहूगणः। २३०-३५; ५७४-७६; ११०१-२३।
श्यावाश्व आत्रेयः। २३६-४१।
त्रित आप्त्य। २४२-५३; ९६०-६७।
द्वित ,,। ९६८-७३।
कविर्भार्गवः। ३२६-४०; ६६६-९०।
जमदग्निर्भार्गवः। ४१८-४७, ५८३-८५, ११५९।
वेनो भार्गवः। ७१६-२७। कृत्नुर्भार्गवः। ११५०-५८।
अवत्सारः काश्यपः। ३५६-८७। निध्रुविः काश्यपः। ४४८-६७।
कश्यपो मारीचः। ४७८-५०७, ५७१-७३; ८०६-१७।
१०८३-९७। रेभसूनू काश्यपौ। ९२७-४३।
भृगुर्वारुणिर्जमदग्निर्भार्गवो वा। ५०८-३७।
सिकता वैखानसा। ५३८-५५, ५५९-६७।
अग्निः पवमानः। ५५६-५८। अत्रिर्भौमः। ५७७-७९।
भरद्वाजो बार्हस्पत्यः। ५६८-७०, १२१३-२६।

वासिष्ठो मैत्रावरुणिः। ५८६ ८८; ८००-८०५, ८५७-५९; ११३२-३४, १२२९। वासिष्ठ इंद्रप्रमतिः। ८६०-६२।
वासिष्ठो वृषगणः। ८६३-६५। वासिष्ठो मन्युः। ८६६-६८।
वासिष्ठ उपमन्यु। ८६९-७१। वासिष्ठो व्याघ्रपाद् ८७२–७४।
वासिष्ठः शक्तिः ८७५-७७; १०२८; १०३९-४१।
वासिष्ठः कर्णश्रुद्। ८७८-८०। वासिष्ठो मृळीक। ८८१-८३।
वासिष्ठो वसुक्र। ८८४-८६। वत्सप्रिर्भालन्दनः। ६००-६०९।
कक्षीवान्दैर्घतमस.। ६५७-६५। वसुर्भारद्वाजः। ६९१-७०५।
ऋजिश्वा भारद्वाजः। १०३१-३२। गर्गो भारद्वाजः। ११२७-३१।
पायुर्भारद्वाजः। १२२७-२८। वाच्यः प्रजापतिः। ७११-१५।
अकृष्टा माषा। ७२८-७३७। अकृष्टामाषादयस्त्रयः। ७५८-६७।
सिकता निवावरी। ७३८-४७। पृश्नयोऽजा। ७४८-५७।
भौमोऽत्रिः। ७६८-७२। गृत्समदः शौनकः ७७३-७५।
उशना काव्यः। ७७६ ९९। नोधा गौतम। ८१८-२२।
दैवोदासिः प्रतर्दन। ८३३-५६। दैवोदासि परुच्छेपः। १२१६।
पराशरः शाक्त्य। ८८७ ९००। गौरवीतिः शाक्त्य. १०२६-२७।
अम्बरीषो वार्षागिरः, ऋजिश्वा भारद्वाजश्च। ९१५-२६।
अन्धीगुः श्यावाश्वि। ९४४-४६।
ययातिर्नाहुषः। ९४७-४९। नहुषो मानवः। ९५०-५२।
चक्षुर्मानवः। ९८९-९१। मनुः सांवरणः। ९५३-५५।
मनुराप्सव.। ९९२-९९४।
अग्निश्चाक्षुषः। ९८६-८८, ९९५-९९।
सप्तर्षयः ( १ भरद्वाजो बार्हस्पत्यः, २ कश्यपो मारीच, ३ गोतमो राहूगणः, ४ भौमोऽत्रिः, ५ विश्वामित्रो गाथिनः, ६ जमदग्निर्भार्गवः ७ मैत्रावरुणिर्वसिष्ठः ) १०००-१०२५।
ऋणंचयो राजर्षिः। १०३७-३८।
अग्नयो धिष्ण्या ऐश्वरयः। १०४२-६३।
त्र्यरुणस्त्रैवृष्ण. त्रसदस्यु पौरुकुत्स्यः। १०६४-७५।
अनानतः पारुच्छेपिः। १०७६-७८। ब्रह्मा ११८९।
ऐन्द्रो विमदः, प्राजापत्यो वा। ११६०-७०।
सूर्या सावित्री ऋषिका। ११७१-७५; १२३८।
अथर्वा। ११७६-८६; ११९०; १२४४-६०।
बृहद्दिवोऽथर्वा। ११८७। शुक्र। ११८८। बृहच्छुक्रः १२६१।
वैवस्वतो यमः। १२३०। देवश्रवा यामायन। १२३१।
मथितो यामायनः, भृगुर्वारुणिर्वा, भार्गवश्च्यवनो वा। १२३४। पतिवेदन। १२३५, १२४३।
बन्धुः श्रुतबन्धुर्विप्रबन्धुर्गौपायना.। १२३६-३७।
चातनः। १२४०–४१। भृग्वंगिराः। १२४२।



# दैवत-संहिता ।

[ ऋग्यजुःसामाथर्वणां संहितानां सर्वान् मन्त्रान् दैवतानुसारेण संगृह्य निर्मिता । ]

## ३ सोमदेवता ।

॥ १ ॥ ( ऋ ९ । १ । १-१० )

( १—१० ) मधुच्छन्दा वैश्वामित्रः । गायत्री ।

स्वादिष्ठया मदिष्ठया पवस्व सोम धारया । इन्द्राय पातवे सुतः १
रक्षोहा विश्वचर्षणि—रभि योनिमयोहतम् । द्रुणा सधस्थमासदत् २
वरिवोधातमो भव मंहिष्ठो वृत्रहन्तमः । पर्षि राधो मघोनाम् ३
अभ्यर्ष महानां देवानां वीतिमन्धसा । अभि वाजमुत श्रवः ४
त्वामच्छा चरामसि तदिदर्थं दिवेदिवे । इन्दो त्वे न आशसः ५ ५
पुनाति ते परिस्रुतं सोमं सूर्यस्य दुहिता । वारेण शश्वता तना ६
तमीमण्वीः समर्य आ गृभ्णन्ति योषणो दश । स्वसारः पार्ये दिवि ७
तमीं हिन्वन्त्यग्रुवो धमन्ति बाकुरं दृतिम् । त्रिधातु वारणं मधु ८
अभीऽममघ्न्या उत श्रीणन्ति धेनवः शिशुम् । सोममिन्द्राय पातवे ९
अस्येदिन्द्रो मदेष्वा विश्वा वृत्राणि जिघ्नते । शूरो मघा च मंहते १० १०

॥ २ ॥ ( ऋ ९ । २ । १—१० )

( ११-२० ) मेधातिथिः काण्व ।

पवस्व देववीरति पवित्रं सोम रंह्या । इन्द्रमिन्दो वृषा विश १
आ वच्यस्व महि प्सरो वृषेन्दो द्युम्नवत्तमः । आ योनिं धर्णसिः सदः २
अधुक्षत प्रियं मधु धारा सुतस्य वेधसः । अपो वसिष्ट सुक्रतुः ३
महान्तं त्वा महीर—न्वापो अर्षन्ति सिन्धवः । यद्गोभिर्वासयिष्यसे ४
समुद्रो अप्सु मामृजे विष्टम्भो धरुणो दिवः । सोमः पवित्रे अस्मयुः ५ १५
अचिक्रदद् वृषा हरि—र्महान् मित्रो न दर्शतः । सं सूर्येण रोचते ६
गिरस्त इन्दु ओजसा मर्मृज्यन्ते अपस्युवः । याभिर्मदाय शुम्भसे ७ १७

तं त्वा मदाय घृष्वय उ लोककृत्नुमीमहे । तव प्रशस्तयो महीः ८
अस्मभ्यमिन्दविन्द्रयु — र्मध्वः पवस्व धारया । पर्जन्यो वृष्टिमाँ इव ९
गोपा इन्दो नृपा अ — स्यश्वसा वाजसा उत । आत्मा यज्ञस्य पूर्व्यः १० २०

॥ ३ ॥ ( ऋ ९ । ३ । १—१० )

( २१—३० ) आजीगर्तिः शुनःशेपः कृत्रिमो वैश्वामित्रो देवरातः ।

एष देवो अमर्त्यः पर्णवीरिव दीयति । अभि द्रोणान्यासदम् १
एष देवो विपा कृतो ऽति ह्वरांसि धावति । पवमानो अदाभ्यः २
एष देवो विपन्युभिः पवमान ऋतायुभिः । हरिर्वाजाय मृज्यते ३
एष विश्वानि वार्या शूरो यन्निव सत्वभिः । पवमानः सिषासति ४
एष देवो रथर्यति पवमानो दशस्यति । आविष्कृणोति वग्वनुम् ५ २५
एष विप्रैरभिष्टुतो ऽपो देवो वि गाहते । दधद् रत्नानि दाशुषे ६
एष दिवं वि धावति तिरो रजांसि धारया । पवमानः कनिक्रदत् ७
एष दिवं व्यासरत् तिरो रजांस्यस्पृतः । पवमानः स्वध्वरः ८
एष प्रत्नेन जन्मना देवो देवेभ्यः सुतः । हरिः पवित्रे अर्षति ९
एष उ स्य पुरुव्रतो जज्ञानो जनयन्निषः । धारया पवते सुतः १० ३०

॥ ४ ॥ ( ऋ ९ । ४ । १—१० )

( ३१—४० ) हिरण्यस्तूप आङ्गिरसः ।

सना च सोम जेषि च पवमान महि श्रवः । अथा नो वस्यसस्कृधि १
सना ज्योतिः सना स्व१ — र्विश्वा च सोम सौभगा । अथा नो वस्यसस्कृधि २
सना दक्षमुत क्रतु — मप सोम मृधो जहि । अथा नो वस्यसस्कृधि ३
पवीतारः पुनीतन सोममिन्द्राय पातवे । अथा नो वस्यसस्कृधि ४
त्वं सूर्ये न आ भज तव क्रत्वा तवोतिभिः । अथा नो वस्यसस्कृधि ५ ३५
तव क्रत्वा तवोतिभि — र्ज्योक् पश्येम सूर्यम् । अथा नो वस्यसस्कृधि ६
अभ्यर्ष स्वायुध सोम द्विबर्हसं रयिम् । अथा नो वस्यसस्कृधि ७
अभ्य१र्षानपच्युतो रयिं समत्सु सासहिः । अथा नो वस्यसस्कृधि ८
त्वां यज्ञैरवीवृधन् पवमान विधर्मणि । अथा नो वस्यसस्कृधि ९
रयिं नश्चित्रमश्विन — मिन्दो विश्वायुमा भर । अथा नो वस्यसस्कृधि १० ४०

॥ ५ ॥ ( ऋ ९। ६। १—९ )

(४१—४९) असित काश्यपो देवलो वा।

मन्द्रया सोम धारया वृषा पवस्व देवयुः । अव्यो वारेष्वस्मयुः १
अभि त्यं मद्यं मद—मिन्दविन्द्र इति क्षर । अभि वाजिनो अर्वतः २
अभि त्यं पूर्व्यं मदं सुवानो अर्ष पवित्र आ । अभि वाजमुत श्रवः ३
अनु द्रप्सास इन्दव आपो न प्रवतासरन् । पुनाना इन्द्रमाशत ४
यमत्यमिव वाजिनं मृजन्ति योषणो दश । वने क्रीळन्तमत्यविम् ५ ४५
तं गोभिर्वृषणं रसं मदाय देववीतये । सुतं भराय सं सृज ६
देवो देवाय धारये—न्द्राय पवते सुतः । पयो यदस्य पीपयत् ७
आत्मा यज्ञस्य रंह्या सुष्वाणः पवते सुतः । प्रत्नं नि पाति काव्यम् ८
एवा पुनान इन्द्रयु—र्मदं मदिष्ठ वीतये । गुहा चिद् दधिषे गिरः ९

॥ ६ ॥ ( ऋ ९। ७। १—९ )

असृग्रमिन्दवः पथा धर्मन्नृतस्य सुश्रियः । विदाना अस्य योजनम् १ ५०
प्र धारा मध्वो अग्रियो महीरपो वि गाहते । हविर्हविष्षु वन्द्यः २
प्र युजो वाचो अग्रियो वृषाव चक्रदद् वने । सद्माभि सत्यो अध्वरः ३
परि यत् काव्या कवि—र्नृम्णा वसानो अर्षति । स्वर्वाजी सिषासति ४
पवमानो अभि स्पृधो विशो राजेव सीदति । यदीमृण्वन्ति वेधसः ५
अव्यो वारे परि प्रियो हरिर्वनेषु सीदति । रेभो वनुष्यते मती ६ ५५
स वायुमिन्द्रमश्विना साकं मदेन गच्छति । रणा यो अस्य धर्मभिः ७
आ मित्रावरुणा भगं मध्वः पवन्त ऊर्मयः । विदाना अस्य शक्मभिः ८
अस्मभ्यं रोदसी रयिं मध्वो वाजस्य सातये । श्रवो वसूनि सं जितम् ९

॥ ७ ॥ ( ऋ ९। ८। १—९ )

एते सोमा अभि प्रिय—मिन्द्रस्य काममक्षरन् । वर्धन्तो अस्य वीर्यम् १
पुनानासश्चमूषदो गच्छन्तो वायुमश्विना । ते नो धान्तु सुवीर्यम् २ ६०
इन्द्रस्य सोम राधसे पुनानो हार्दि चोदय । ऋतस्य योनिमासदम् ३
मृजन्ति त्वा दश क्षिपो हिन्वन्ति सप्त धीतयः । अनु विप्रा अमादिषुः ४
देवेभ्यस्त्वा मदाय कं सृजानमति मेष्यः । सं गोभिर्वासयामसि ५ ६३

*

पुनानः कलशेष्वा वस्त्राण्यरुषो हरिः । परि गव्यान्यव्यत ६
मघोन आ पवस्व नो जहि विश्वा अप द्विषः । इन्दो सखायमा विश ७ ६५
वृष्टिं दिवः परि स्रव द्युम्नं पृथिव्या अधि । सहो नः सोम पृत्सु धाः ८
नृचक्षसं त्वा वय—मिन्द्रपीतं स्वर्विदम् । भक्षीमहि प्रजामिषम् ९

॥ ८ ॥ ( ऋ ९ । ९ । १—९ )

परि प्रिया दिवः कवि—र्वयांसि नप्त्योर्हितः । सुवानो याति कविक्रतुः १
प्रप्र क्षयाय पन्यसे जनाय जुष्टो अद्रुहे । वीत्यर्ष चनिष्ठया २
स सूनुर्मातरा शुचि—र्जातो जाते अरोचयत् । महान् मही ऋतावृधा ३ ७०
स सप्त धीतिभिर्हितो नद्यो अजिन्वदद्रुहः । या एकमक्षि वावृधुः ४
ता अभि सन्तमस्तृतं महे युवानमा दधुः । इन्दुमिन्द्र तव व्रते ५
अभि वह्निरमर्त्यः सप्त पश्यति वावहिः । क्रिविर्देवीरतर्पयत् ६
अवा कल्पेषु नः पुम—स्तमांसि सोम योध्या । तानि पुनान जङ्घनः ७
नू नव्यसे नवीयसे सूक्ताय साधया पथः । प्रत्नवद् रोचया रुचः ८ ७५
पवमान महि श्रवो गामश्वं रासि वीरवत् । सना मेधां सना स्वः ९

॥ ९ ॥ ( ऋ ९ । १० । १—९ ]

प्र स्वानासो रथा इवा—ऽर्वन्तो न श्रवस्यवः । सोमासो राये अक्रमुः १
हिन्वानासो रथा इव दधन्विरे गभस्त्योः । भरासः कारिणामिव २
राजानो न प्रशस्तिभिः सोमासो गोभिरञ्जते । यज्ञो न सप्त धातृभिः ३
परि सुवानास इन्दवो मदाय बर्हणा गिरा । सुता अर्षन्ति धारया ४ ८०
आपानासो विवस्वतो जनन्त उषसो भगम् । सूरा अण्वं वि तन्वते ५
अप द्वारा मतीनां प्रत्ना ऋण्वन्ति कारवः । वृष्णो हरस आयवः ६
समीचीनास आसते होतारः सप्तजामयः । पदमेकस्य पिप्रतः ७
नाभा नाभिं न आ ददे चक्षुश्चित् सूर्ये सचा । कवेरपत्यमा दुहे ८
अभि प्रिया दिवस्पद—मध्वर्युभिर्गुहा हितम् । सूरः पश्यति चक्षसा ९ ८५

॥ १० ॥ ( ऋ ९ । ११ । १—९ )

उपास्मै गायता नरः पवमानायेन्दवे । अभि देवाँ इयक्षते १
अभि ते मधुना पयो ऽथर्वाणो अशिश्रयुः । देवं देवाय देवयु २
स नः पवस्व शं गवे शं जनाय शमर्वते । शं राजन्नोषधीभ्यः ३ ८८

बभ्रवे नु स्वतवसे ऽरुणाय दिविस्पृशे । सोमाय गाथमर्चत ४
हस्तच्युतेभिरद्रिभिः सुतं सोमं पुनीतन । मधावा धावता मधु ५ ९०
नमसेदुप सीदत दध्नेदभि श्रीणीतन । इन्दुमिन्द्रे दधातन ६
अमित्रहा विचर्षणिः पवस्व सोम शं गवे । देवेभ्यो अनुकामकृत् ७
इन्द्राय सोम पातवे मदाय परि षिच्यसे । मनश्चिन्मनसस्पतिः ८
पवमान सुवीर्यं रयिं सोम रिरीहि नः । इन्दविन्द्रेण नो युजा ९

॥ ११ ॥ ( ऋ ९ । १२ । १—९ )

सोमा असृग्रमिन्दवः सुता ऋतस्य सादने । इन्द्राय मधुमत्तमाः १ ९५
अभि विप्रा अनूषत गावो वत्सं न मातरः । इन्द्रं सोमस्य पीतये २
मदच्युत् क्षेति सादने सिन्धोरूर्मा विपश्चित् । सोमो गौरी अधि श्रितः ३
दिवो नाभा विचक्षणो ऽव्यो वारे महीयते । सोमो यः सुक्रतुः कविः ४
यः सोमः कलशेष्वाँ अन्तः पवित्र आहितः । तमिन्दुः परि षस्वजे ५
प्र वाचमिन्दुरिष्यति समुद्रस्याधि विष्टपि । जिन्वन् कोशं मधुश्चुतम् ६ १००
नित्यस्तोत्रो वनस्पतिर्धीनामन्तः सबर्दुघः । हिन्वानो मानुषा युगा ७
अभि प्रिया दिवस्पदा सोमो हिन्वानो अर्षति । विप्रस्य धारया कविः ८
आ पवमान धारय रयिं सहस्रवर्चसम् । अस्मे इन्दो स्वाभुवम् ९

॥ १२ ॥ ( ऋ ९ । १३ । १—९ )

सोमः पुनानो अर्षति सहस्रधारो अत्यविः । वायोरिन्द्रस्य निष्कृतम् १
पवमानमवस्यवो विप्रमभि प्र गायत । सुष्वाणं देववीतये २ १०५
पवन्ते वाजसातये सोमाः सहस्रपाजसः । गृणाना देववीतये ३
उत नो वाजसातये पवस्व बृहतीरिषः । द्युमदिन्दो सुवीर्यम् ४
ते नः सहस्रिणं रयिं पवन्तामा सुवीर्यम् । सुवाना देवास इन्दवः ५
अत्या हियाना न हेतृभिरसृग्रं वाजसातये । वि वारमव्यमाशवः ६
वाश्रा अर्षन्तीन्दवो ऽभि वत्सं न धेनवः । दधन्विरे गभस्त्योः ७ ११०
जुष्ट इन्द्राय मत्सरः पवमान कनिक्रदत् । विश्वा अप द्विषो जहि ८
अपघ्नन्तो अराव्णः पवमानाः स्वर्दृशः । योनावृतस्य सीदत ९

॥ १३ ॥ ( ऋ ९ । १४ । १-८ )

परि प्रासिष्यदत् कविः सिन्धोरूर्मावधि श्रितः । कारं बिभ्रत् पुरुस्पृहम् १
गिरा यदी सबन्धवः पञ्च व्राता अपस्यवः । परिष्कृण्वन्ति धर्णसिम् २ ११४

आदस्य शुष्मिणो रसे विश्वे देवा अमत्सत । यदी गोभिर्वसायते ३ ११५
निरिणानो वि धावति जहच्छर्याणि तान्वा । अत्रा सं जिघ्नते युजा ४
नप्तीभिर्यो विवस्वतः शुभ्रो न मामृजे युवा । गाः कृण्वानो न निर्णिजम् ५
अति श्रिती तिरश्चता गव्या जिगात्यण्व्या । वग्नुमियर्ति यं विदे ६
अभि क्षिपः समग्मत मर्जयन्तीरिषस्पतिम् । पृष्ठा गृभ्णत वाजिनः ७
परि दिव्यानि मर्मृशद् विश्वानि सोम पार्थिवा । वसूनि याह्यस्मयुः ८ १२०

॥ १४ ॥ (ऋ ९ । १५ । १-८)

एष धिया यात्यण्व्या शूरो रथेभिराशुभिः । गच्छन्निन्द्रस्य निष्कृतम् १
एष पुरू धियायते बृहते देवतातये । यत्रामृतास आसते २
एष हितो वि नीयते ऽन्तः शुभ्रावता पथा । यदी तुञ्जन्ति भूर्णयः ३
एष शृङ्गाणि दोधुवच्छिशीते यूथ्यो३ वृषा । नृम्णा दधान ओजसा ४
एष रुक्मिभिरीयते वाजी शुभ्रेभिरंशुभिः । पतिः सिन्धूनां भवन् ५ १२५
एष वसूनि पिब्दना परुषा ययिवाँ अति । अव शादेषु गच्छति ६
एतं मृजन्ति मर्ज्यमुप द्रोणेष्वायवः । प्रचक्राणं महीरिषः ७
एतमु त्यं दश क्षिपो मृजन्ति सप्त धीतयः । स्वायुधं मदिन्तमम् ८

॥ १५ ॥ (ऋ ९ । १६ । १-८)

प्र ते सोतार ओण्यो३ रसं मदाय घृष्वये । सर्गो न तक्त्येतशः १
ऋत्वा दक्षस्य रथ्यमपो वसानमन्धसा । गोषामण्वेषु सश्चिम २ १३०
अनप्तमप्सु दुष्टरं सोमं पवित्र आ सृज । पुनीहीन्द्राय पातवे ३
प्र पुनानस्य चेतसा सोमः पवित्रे अर्षति । क्रत्वा सधस्थमासदत् ४
प्र त्वा नमोभिरिन्दव इन्द्र सोमा असृक्षत । महे भराय कारिणः ५
पुनानो रूपे अव्यये विश्वा अर्षन्नभि श्रियः । शूरो न गोषु तिष्ठति ६
दिवो न सानु पिप्युषी धारा सुतस्य वेधसः । वृथा पवित्रे अर्षति ७ १३५
त्वं सोम विपश्चितं तना पुनान आयुषु । अव्यो वारं वि धावसि ८

॥ १६ ॥ (ऋ. ९ । १७ । १-८)

प्र निम्नेनेव सिन्धवो घ्नन्तो वृत्राणि भूर्णयः । सोमा असृग्रमाशवः १
अभि सुवानास इन्दवो वृष्टयः पृथिवीमिव । इन्द्रं सोमासो अक्षरन् २ १३८

अत्यूर्मिर्मत्सरो मदः सोमः पवित्रे अर्षति । विघ्नन् रक्षांसि देवयुः ३
आ कलशेषु धावति पवित्रे परि षिच्यते । उक्थैर्यज्ञेषु वर्धते ४ १४०
अति त्री सोम रोचना रोहन् न भ्राजसे दिवम् । इष्णन्त्सूर्यं न चोदयः ५
अभि विप्रा अनूषत मूर्धन् यज्ञस्य कारवः । दधानाश्चक्षसि प्रियम् ६
तमु त्वा वाजिनं नरो धीभिर्विप्रा अवस्यवः । मृजन्ति देववीतये ७
मधोर्धारामनु क्षर तीव्रः सधस्थमासदः । चारुर्ऋताय पीतये ८

॥ १७ ॥ ( ऋ ९ । १८ । १-७ )

परि सुवानो गिरिष्ठाः पवित्रे सोमो अक्षाः । मदेषु सर्वधा असि १ १४५
त्वं विप्रस्त्वं कविर्मधु प्र जातमन्धसः । मदेषु सर्वधा असि २
तव विश्वे सजोषसो देवासः पीतिमाशत । मदेषु सर्वधा असि ३
आ यो विश्वानि वार्या वसूनि हस्तयोर्दधे । मदेषु सर्वधा असि ४
य इमे रोदसी मही सं मातरेव दोहते । मदेषु सर्वधा असि ५
परि यो रोदसी उभे सद्यो वाजेभिरर्षति । मदेषु सर्वधा असि ६ १५०
स शुष्मी कलशेष्वा पुनानो अचिक्रदत् । मदेषु सर्वधा असि ७

॥ १८ ॥ ( ऋ ९ । १९ । १—७ )

यत् सोम चित्रमुक्थ्यं दिव्यं पार्थिवं वसु । तन्नः पुनान आ भर १
युवं हि स्थः स्वर्पती इन्द्रश्च सोम गोपती । ईशाना पिप्यतं धियः २
वृषा पुनान आयुषु स्तनयन्नधि बर्हिषि । हरिः सन् योनिमासदत् ३
अवावशन्त धीतयो वृषभस्याधि रेतसि । सूनोर्वत्सस्य मातरः ४ १५५
कुविद् वृषण्यन्तीभ्यः पुनानो गर्भमादधत् । याः शुक्रं दुहते पयः ५
उप शिक्षापतस्थुषो भियसमा धेहि शत्रुषु । पवमान विदा रयिम् ६
नि शत्रोः सोम वृष्ण्यं नि शुष्मं नि वयस्तिर । दूरे वा सतो अन्ति वा ७

॥ १९ ॥ ( ऋ ९ । २० । १-७ )

प्र कविर्देववीतयेऽव्यो वारेभिरर्षति । साह्वान् विश्वा अभि स्पृधः १
स हि ष्मा जरितृभ्य आ वाजं गोमन्तमिन्वति । पवमानः सहस्रिणम् २ १६०
परि विश्वानि चेतसा मृशसे पवसे मती । स नः सोम श्रवो विदः ३
अभ्यर्ष बृहद् यशो मघवद्भ्यो ध्रुवं रयिम् । इषं स्तोतृभ्य आ भर ४ १६२

त्वं राजेव सुव्रतो गिरः सोमा विवेशिथ । पुनानो वह्ने अद्भुत ५
स वह्निरप्सु दुष्टरो मृज्यमानो गभस्त्योः । सोमश्चमूषु सीदति ६
क्रीळुर्मखो न मंहयुः पवित्रं सोम गच्छसि । दधत् स्तोत्रे सुवीर्यम् ७ १६५

॥ २० ॥ ( ऋ ९ । २१ । १-७ )

एते धावन्तीन्दवः सोमा इन्द्राय घृष्वयः । मत्सरासः स्वर्विदः १
प्रवृण्वन्तो अभियुजः सुष्वये वरिवोविदः । स्वयं स्तोत्रे वयस्कृतः २
वृथा क्रीळन्त इन्दवः सधस्थमभ्येकमित् । सिन्धोरूर्मा व्यक्षरन् ३
एते विश्वानि वार्या पवमानास आशत । हिता न सप्तयो रथे ४
आस्मिन् पिशङ्गमिन्दवो दधाता वेनमादिशे । यो अस्मभ्यमरावा ५ १७०
ऋभुर्न रथ्यं नवं दधाता केतमादिशे । शुक्राः पवध्वमर्णसा ६
एत उ त्ये अवीवशन् काष्ठां वाजिनो अक्रत । सतः प्रासाविषुर्मतिम् ७

॥ २१ ॥ ( ऋ ९ । २२ । १-७ )

एते सोमास आशवो रथा इव प्र वाजिनः । सर्गाः सृष्टा अहेषत १
एते वाता इवोरवः पर्जन्यस्येव वृष्टयः । अग्नेरिव भ्रमा वृथा २
एते पूता विपश्चितः सोमासो दध्याशिरः । विपा व्यानशुर्धियः ३ १७५
एते मृष्टा अमर्त्याः ससृवांसो न शश्रमुः । इयक्षन्तः पथो रजः ४
एते पृष्ठानि रोदसो– विप्रयन्तो व्यानशुः । उतेदमुत्तमं रजः ५
तन्तुं तन्वानमुत्तम–मनु प्रवत आशत । उतेदमुत्तमाय्यम् ६
त्वं सोम पणिभ्य आ वसु गव्यानि धारयः । ततं तन्तुमचिक्रदः ७

॥ २२ ॥ ( ऋ. ९ । २३ । १-७ )

सोमा असृग्रमाशवो मधोर्मदस्य धारया । अभि विश्वानि काव्या १ १८०
अनु प्रत्नास आयवः पदं नवीयो अक्रमुः । रुचे जनन्त सूर्यम् २
आ पवमान नो भरा–ऽर्यो अदाशुषो गयम् । कृधि प्रजावतीरिषः ३
अभि सोमास आयवः पवन्ते मद्यं मदम् । अभि कोशं मधुश्चुतम् ४
सोमो अर्षति धर्णसि–र्दधान इन्द्रियं रसम् । सुवीरो अभिशस्तिपाः ५
इन्द्राय सोम पवसे देवेभ्यः सधमाद्यः । इन्दो वाजं सिषाससि ६ १८५
अस्य पीत्वा मदाना–मिन्द्रो वृत्राण्यप्रति । जघान जघनच्च नु ७ १८६

॥ २३ ॥ ( ऋ ९ । २४ । १—७ )

प्र सोमा॑सो अधन्विषुः पव॑मानास॒ इन्द॑वः । श्रीणाना अ॒प्सु मृ॑ञ्जत १
अ॒भि गावो॑ अधन्विषु॒—रापो॒ न प्र॒वता॑ य॒तीः । पु॒नाना इन्द्र॑माशत २
प्र प॑वमान धन्वसि॒ सोमे॒न्द्राय॒ पात॑वे । नृभि॒र्यतो॒ वि नी॑यसे ३
त्वं सो॑म नृ॒माद॑नः पव॑स्व चर्षणी॒सहे॑ । सस्नि॒र्यो अ॑नु॒माद्यः॑ ४ १९०
इन्दो॒ यदद्रि॑भिः सु॒तः प॒वित्रं॑ परि॒धाव॑सि । अर॒मिन्द्र॑स्य॒ धाम्ने॑ ५
पव॑स्व वृत्रहन्तमो॒—क्थेभि॑रनु॒माद्यः॑ । शुचिः॑ पाव॒को अद्भु॑तः ६
शुचिः॑ पाव॒क उ॑च्यते॒ सोमः॑ सु॒तस्य॒ मध्वः॑ । दे॒वा॒वीर॑घशंस॒हा ७ १९३

॥ २४ ॥ ( ऋ ९ । २५ । १—६ ) ( १९४—१९९ ) दृळ्हच्युत आगस्त्यः ।

पव॑स्व द॒क्षसाध॑नो दे॒वेभ्यः॑ पी॒तये॑ हरे । म॒रुद्भ्यो॑ वा॒यवे॒ मदः॑ १
पव॑मान धि॒या हि॒तो३॒॑ऽभि योनिं॒ कनि॑क्रदत् । धर्म॑णा वा॒युमा वि॑श २ १९५
सं दे॒वैः शो॑भते॒ वृषा॑ क॒विर्योना॒वधि॑ प्रि॒यः । वृ॒त्र॒हा दे॑व॒वीत॑मः ३
विश्वा॑ रू॒पाण्या॑वि॒शन् पु॑ना॒नो या॑ति हर्य॒तः । यत्रा॒मृता॑स॒ आस॑ते ४
अ॒रु॒षो ज॒नय॒न् गिरः॒ सोमः॑ पवत आयु॒षक् । इन्द्रं॒ गच्छ॑न् क॒विक्र॑तुः ५
आ प॑वस्व मदिन्तम प॒वित्रं॒ धार॑या कवे । अ॒र्कस्य॒ योनि॑मा॒सद॑म् ६ १९९

॥ २५ ॥ ( ऋ ९ । २६ । १-६ ) (२००-२०५ ) इध्मवाहो दार्ढच्युतः ।

तम॑मृक्षन्त वा॒जिन॑—मु॒पस्थे॒ अदि॑ते॒रधि॑ । विप्रा॑सो॒ अण्व्या॑ धि॒या १ २००
तं गावो॑ अ॒भ्य॑नूषत स॒हस्र॑धार॒मक्षि॑तम् । इन्दुं॑ ध॒र्तार॒मा दि॒वः २
तं वे॒धां मे॒धया॑ह्यन् पव॑मान॒मधि॒ द्यवि॑ । ध॒र्ण॒सिं भूरि॑धायसम् ३
तम॑ह्यन् भु॒रिजो॑र्धि॒या संव॑सानं॒ विव॑स्वतः । पतिं॑ वा॒चो अदा॑भ्यम् ४
तं सान॒ावधि॑ जा॒मयो॒ हरिं॑ हिन्व॒न्त्यद्रि॑भिः । ह॒र्य॒तं भूरि॑चक्षसम् ५
तं त्वा॑ हिन्वन्ति वे॒धसः॒ पव॑मान गिरा॒वृध॑म् । इन्दु॒मिन्द्रा॑य मत्स॒रम् ६ २०५

॥ २६ ॥ ( ऋ ९ । २७ । १-६ ) (२०६—२११) नृमेध आङ्गिरसः ।

ए॒ष क॒विर॒भिष्टु॑तः प॒वित्रे॒ अधि॑ तोशते । पु॒ना॒नो घ्नन्नप॒ स्रिधः॑ १
ए॒ष इन्द्रा॑य वा॒यवे॑ स्व॒र्जित् परि॑ षिच्यते । प॒वित्रे॑ द॒क्षसाध॑नः २
ए॒ष नृभि॒र्वि नी॑यते दि॒वो मू॒र्धा वृषा॑ सु॒तः । सोमो॒ वने॑षु विश्व॒वित् ३
ए॒ष ग॒व्युर॑चिक्रदत् पव॑मानो हिरण्य॒युः । इन्दुः॑ सत्रा॒जिदस्तृ॑तः ४ २०९

एष सूर्येण हासते पवमानो अधि द्यवि । पवित्रे मत्सरो मदः ५ २१०
एष शुष्म्यसिष्यद—दन्तरिक्षे वृषा हरिः । पुनान इन्दुरिन्द्रमा ६ २११

॥ २७ ॥ ( ऋ ९ । २८ । १—६ ) ( २१२—२१७ ) प्रियमेध आङ्गिरसः ।

एष वाजी हितो नृभि—र्विश्वविन्मनसस्पतिः । अव्यो वारं वि धावति १
एष पवित्रे अक्षरत् सोमो देवेभ्यः सुतः । विश्वा धामान्याविशन् २
एष देवः शुभायते ऽधि योनावमर्त्यः । वृत्रहा देववीतमः ३
एष वृषा कनिक्रदद् दशभिर्जामिभिर्यतः । अभि द्रोणानि धावति ४ २१५
एष सूर्यमरोचयत् पवमानो विचर्षणिः । विश्वा धामानि विश्ववित् ५
एष शुष्म्यदाभ्यः सोमः पुनानो अर्षति । देवावीरघशंसहा ६ २१७

॥ २८ ॥ ( ऋ ९ । २९ । १—६ ) ( २१८—२२३ ) नृमेध आङ्गिरस ।

प्रास्य धारा अक्षरन् वृष्णः सुतस्यौजसा । देवाँ अनु प्रभूषतः १
सप्तिं मृजन्ति वेधसो गृणन्तः कारवो गिरा । ज्योतिर्जज्ञानमुक्थ्यम् २
सुषहा सोम तानि ते पुनानाय प्रभूवसो । वर्धा समुद्रमुक्थ्यम् ३ २२०
विश्वा वसूनि संजयन् पवस्व सोम धारया । इनु द्वेषांसि सध्र्यक् ४
रक्षा सु नो अररुषः स्वनात् समस्य कस्य चित् । निदो यत्र मुमुच्महे ५
एन्दो पार्थिवं रयिं दिव्यं पवस्व धारया । द्युमन्तं शुष्ममा भर ६ २२३

॥ २९ ॥ ( ऋ. ९ । ३० । १—६ ) ( २२४—२२९ ) बिन्दुराङ्गिरसः ।

प्र धारा अस्य शुष्मिणो वृथा पवित्रे अक्षरन् । पुनानो वाचमिष्यति १
इन्दुर्हियानः सोतृभि—र्मृज्यमानः कनिक्रदत् । इयर्ति वग्नुमिन्द्रियम् २ २२५
आ नः शुष्मं नृषाह्यं वीरवन्तं पुरुस्पृहम् । पवस्व सोम धारया ३
प्र सोमो अति धारया पवमानो असिष्यदत् । अभि द्रोणान्यासदम् ४
अप्सु त्वा मधुमत्तमं हरिं हिन्वन्त्यद्रिभिः । इन्दविन्द्राय पीतये ५
सुनोता मधुमत्तमं सोममिन्द्राय वज्रिणे । चारुं शर्धाय मत्सरम् ६ २२९

॥ ३० ॥ ( ऋ ९ । ३१ । १—६ ) ( २३०—२३५ ) गोतमो राहूगण ।

प्र सोमासः स्वाध्यः पवमानासो अक्रमुः । रयिं कृण्वन्ति चेतनम् १ २३०
दिवस्पृथिव्या अधि भवेन्दो द्युम्नवर्धनः । भवा वाजानां पतिः २
तुभ्यं वाता अभिप्रिय—स्तुभ्यमर्षन्ति सिन्धवः । सोम वर्धन्ति ते महः ३ २३१

